अपने घोड़ों की गर्दन में घण्टियां डाल दीं ताकि पड़ोसी के घोड़ों के साथ अपने घोड़े को न गड़बड़ाये। मगर यह जुगत तो किसी भी काम का नहीं, जो रात के वक्त भी अपने प्यारे घोड़े को दूर से ही न पहचान ले।

मेरी किताब आपके सामने है। मैं इसे न तो झुमके पहनाना चाहता हूं, न घण्टियां और न कोई दूसरे गहने ही। अपनी या परायी अन्य किताबों के साथ मैं इसे नहीं गड़बड़ाऊंगा। ऐसे ही लोग भी न गड़बड़ायें। चाहे इस किताब का मुखावरण फटा हुआ हो, फिर भी जो कोई इसे पढ़े, फौरन यह कह दे कि इसे त्सादा गांव के हमज़ात के बेटे रसूल ने लिखा है।

कहते हैं कि साहस यह नहीं पूछता कि चट्टान कितनी ऊंची है।

# सशय

मेरी सभी किताबें मेरी राहें हैं
जिन पर कभी चला सहमा सा, कभी निडर
कभी गिरा जाकर खड्डा में, गड्ढा में
कभी चढ़ा ऊंचे ऊंचे, छू लिया शिखर।

मेरी सभी किताबें खूनी जीना सी
क्या हमको मालूम कि जब चढ़ते ऊपर,
नाम हमारा चमकेगा इस दुनिया में
या कि व्यर्थ ही रक्त बहेगा धरती पर।

दागिस्तान मे बहुत-सी भाषायें है, बहुत से स्थानीय रग ढग है! यहा के लोग बहुत-से विभिन्न रस्म रिवाजो को सुरक्षित रखे हुए है। तात लेखक हिज़ग़ील अवशालूमोव ने ऐसे ही एक रिवाज की मुझसे चर्चा की।

किसी पहाडी के यहा अगर बच्चे नहीं होते थे, तो पति ऊन की पेटी बाध लेता था ताकि अल्लाह दूसरे पहाडी लोगो मे उसे अलग से पहचान ले। साथ ही वह अल्लाह से यह दुआ भी करता था—

"ओ अल्लाह, अपने इस बेचारे गुलाम पर रहम करो। उसे बेटा दे दो।"

ऐसी ही पेटिया वे भी बाधते थे, जिनके सिर्फ बेटिया ही पैदा होती थीं और वे भी, जिनके बच्चे दुबले पतले, अधे, बहरे, लगडे लूले, टेढे मेढे अगोवाले, गूगे, कुबडे या कुछ कुछ पागल होते थे। ऐसी पेटी पहननेवाला पहाडी यह यकीन करता था कि अगली बार अल्लाह उसे स्वस्थ और तगडा बेटा देगा, जो सचमुच ही असली बहादुर जोगित बनेगा।

मेरे मन में भी ऐसे ही संशय पैदा होते हैं। क्या मैं भी वैसी ही पेटी न बांधना शुरू कर दूं जैसी कि यह संशय करनेवाले तात लोग पहनते हैं कि उनका भावी बच्चा स्वस्थ होगा या नहीं स्वस्थ होगा? मेरी नई किताब बेटा और जीवित होगी या वह विकलांग, कुबड़ और गूंगे-बहरे बच्चे का रूप लेगी?

हां, हर मां को अपना बच्चा बहुत प्यारा लगता है। मातायें अपने बच्चों की त्रुटियां को देखती भी हैं और फिर भी अनदेखा कर देती हैं। मेरी किताब के सिलसिले में भी कहीं ऐसा ही न हो जाये।

मेरा दिल डरता है। मेरी लेखनी कांपती है। सन्देह मुझपर हावी होते हैं। मैं बिल्ली को उकाब समझकर तो कहीं निशाना नहीं साध रहा हूं? गधे को घोड़ा समझकर कहीं मैं उसी पर तो सवारी नहीं कर रहा हूं? क्या मैं उस आखालचाखावासियों की भांति शहतीर को लम्बाई के रुख रखने की बेकार कोशिश तो नहीं कर रहा हूं, जबकि उसे चौड़ाई के रुख रखना चाहिये था और इसीलिये वह छोटा पड़ रहा था? क्या मैं हारीकुलीवासी की तरह अपने चूल्हे के पास बैठा-बैठा ही आनदी के किले पर तो धावा नहीं बोल रहा हूं?

पुस्तक की समाप्ति के पहले मैं अपने को उस कसाई की तरह महसूस कर रहा हूं, जो भेड़ का कूल्हा काटते-काटते दुम तक जा पहुंचे और तभी उसका छुरा टूट जाये। मैं अलम तक पहुंच सकूंगा? क्या फल सामने आयेगा? सागर की गहराई से मैं खाली सीपी लेकर आ रहा हूं या उसमें से बढ़िया मोती निकलेगा?

तेज आंधी वृक्ष की टहनी या उसका तना भी तोड़ सकती है। मगर वसन्त में जड़ों से पुनः नयी शाखायें निकल आयेंगी और नया वृक्ष बढ़ने लगेगा। पर यदि वृक्ष को फफूंद लग जाये, वह उसे भीतर से खा जाये, अगर वह वृक्ष की जड़ों को ही खोखला कर डाले, तब कुछ भी नहीं हो सकेगा। इन्सान के बारे में भी ऐसी ही बात है। अगर उसे कोई बाहरी चोट आ जाये, घाव हो जाये, यहां तक कि अगर उसकी हड्डी भी टूट जाये, तो वह भी जल्दी से ठीक हो सकती है। पर शरीर के अन्दर, कहीं गहराई में पैदा हो जानेवाली बीमारी तो जरूर ही जान लेकर जाती है। मेरी किताब स्वस्थ है या नहीं, उसकी जड़ें काफी मजबूत और भरोसे के लायक हैं या नहीं?

मेरी किताब जवान हो गये बेटे के समान है। पहाड़ी घर उसे तंग महसूस होता है। अब उसे लोगों में भेजने, अपनी राह पकड़ने, बड़ी दुनिया में रवाना करने का वक्त आ गया है। कैसा बर्ताव होगा उसके साथ वहां—उसे प्यार मिलेगा या डांट फटकार? खिला पिलाकर सुलाया जायेगा या दहलीज से दुतकार दिया जायेगा? अब मेरे बस में कुछ नहीं है।

कविता हुई समाप्त तुम्हारा बुना गया कालीन
किन्तु रुको कुछ देर, अभी मत इतराओ,
कोने गांठो इधर उधर धागे काटो
नजर नमूनों पर तुम फिर से दौड़ाओ।

कविता हुई समाप्त कि पूरा [illegible] बुना
पर मन [illegible] है [illegible] जाओ
फिर से जाकर देखो हर रेखाओं को
सम्भव है तुम दोष [illegible] रही, [illegible] पाओ।

मेरी किताब तो समाप्त हो चुके ऐसे कालीन के समान है, जिसे बिछा दिया गया है ताकि पहली बार उसे पूरी तरह एकबारगी देखा जा सके। मुझे उसमें अनेक गलत रेखायें, दोषपूर्ण नमूने और अस्पष्ट बेल-बूटे दिखाई दे रहे हैं, सजावट कहीं-कहीं कच्ची और टेढ़ी मेढ़ी है। मगर इन गलतियों को अब ठीक करना मुमकिन नहीं, क्योंकि कालीन बुना जा चुका है। उसका छोटे से छोटा दोष दूर करने के लिये भी सारे कालीन को उधेड़ना होगा।

मेरी किताब तो बहुत लम्बे और कठिन रास्ते के बाद घर लौटने के समान है। दो साल तक मैं घर पर नहीं रहा। गांववाले, पड़ोसी, यार दोस्त और बूढ़े जवान दो साल तक मेरे बारे में कुछ नहीं सुन पाये। तो मैं गांव के छोरवाले घर के पास ही घोड़े से नीचे उतर जाता हूं और लगाम थामकर धीरे धीरे घोड़े के साथ चल पड़ता हूं। पहाड़ी औरत ने अपनी खिड़की में जो दीपक जलाकर रख दिया था, ताकि मेरा रास्ता रोशन रहे, उसे अब बुझाया जा सकता है। मैं घर लौट रहा हूं। सलाम, मेरे गांववालो! मैं दो साल की यात्रा के बाद घर लौट रहा हूं। इन दो सालों के दौरान मेरा घोड़ा बूढ़ा गया है। मेरे बाल भी कुछ और ज्यादा पक गये हैं। घोड़े की लगाम थामे हुए मैं धीरे धीरे गांव की सड़क पर जा रहा हूं और हर मिलनेवाले से कहता हूं—

"अस्सलामालेकुम!"

"वालेकुम सलाम, हमज़ात के बेटे रसूल! तुम्हारा सफ़र कैसा रहा? थक तो नहीं गये? क्या लेकर आये हो? तुम्हारी बगलियों में क्या भरा हुआ है?"

मैं लोगों से कहना चाहता हूं कि उनके लिये एक नयी किताब लाया हूं। मगर किताब तो ऐसी चीज़ है, जो न तो गांववालों और न ही किसी अन्य व्यक्ति के हाथों में दी जा सकती है। सबसे पहले तो उसे प्रकाशक के हाथ में जाना होगा और वही उसकी क़िस्मत का फ़ैसला करेगा।

प्रकाशक ने मुझसे पाण्डुलिपि लेकर उसे हाथों में तौला, इधर उधर घुमाया, उसके पृष्ठ उलटे-पलटे—सबसे पहला, फिर एक बार ही सरसरी और फिर आख़िरी पृष्ठ और पाण्डुलिपि को सुरक्षित जगह पर एक तरफ़ को रख दिया।

"मुमकिन है कि तुम्हारी किताब अच्छी ही हो, मगर हमारी तो इस साल और अगले साल की प्रकाशन योजनायें बन चुकी हैं, उनकी पुष्टि भी हो चुकी है। तुम्हारी किताब तो हमारी योजनाओं में नहीं है।"

"यह तो मेरी अपनी योजना में भी नहीं थी। बिल्कुल अचानक ही आ गयी है। अब क्या किया जाये इसका?"

"अपनी तरफ़ से अर्ज़ी लिख दो। इसे देख लेंगे, सोच विचार कर लेंगे, किसी नतीजे पर पहुंच जायेंगे। सम्पादकमण्डल की विशेष योजना में स्थान दे देंगे। एक साल बाद इसी वक़्त या तो आ जाना या टेलीफ़ोन कर लेना।"

प्रकाशनगृह के नाम अबूतालिब का पत्र।

"दाग़िस्तान के आदरणीय प्रकाशनगृह! मैं आपका जन-कवि हूं, दाग़िस्तान की सर्वोच्च सोवियत के अध्यक्षमण्डल का सदस्य हूं, विशेष पेंशन पाता हूं। इस साल मैं पचासी बरस का हो जाऊंगा। मैं जानता हूं कि अगर क़िस्मत की मुझपर टेढ़ी नज़र हो जाये और मैं इस दुनिया से कूच कर जाऊं, तो आप मेरी कविताओं के दो बड़े ग्रन्थ निकालने का निर्णय करेंगे। मेरी आपसे यह प्रार्थना है कि उन दो ग्रन्थों के बजाय, जो आप मेरी मौत के बाद छापने का इरादा रखते हैं, अभी, जबकि मैं ज़िन्दा हूं, मेरी एक किताब छाप दें। सादर, आपका अबूतालिब।"

ऐसी अर्जी लिखते हैं शांत और भले लोग। मगर ऐसी भी अर्जियां होती हैं, जिनमें शिकायत भरी रहती है, खूब कोसा जाता है। ऐसी भी अर्जियां होती हैं, जिनमें अपनी तारीफों के पुल बांधे जाते हैं। चापलूसी से भरी अर्जियां भी होती हैं। खीझ गुस्से और चीख चिल्लाहट वाली अर्जियां भी लिखी जाती हैं।

प्रकाशनगृहों को लिखी जानेवाली नहीं, बल्कि उनके विरुद्ध लिखी जानेवाली अर्जियां ही सबसे ज्यादा खतरनाक होती हैं। प्रकाशकों की कठिनाइयों को भी समझना चाहिये। अगर कुर्सी पर एक ही आदमी के बैठने की जगह है, तो उसपर तीन या चार आदमी तो नहीं बैठ सकते। अगर दो भी देर तक बैठे रहें, तो उन्हें भी तक्लीफ होगी। कोई कहता है– "आप अहमद की किताब क्यों छाप रहे हैं और मेरी किताब क्यों नहीं छापना चाहते? क्या मैं उससे बुरा हूं?" दूसरा चिल्लाता है–"मेरी किताब उन सभी किताबों से अच्छी है, जो तुमने पिछले सालों में छापी हैं? इस बार भी मुझे योजना में क्यों नहीं रखा गया?"

नहीं, मैं प्रकाशक से झगड़ा नहीं करना चाहता। मैं इन्तज़ार करने को तैयार हूं। मुझे मालूम है कि प्रकाशकों के पास हमेशा कागज़ की कमी रहती है। कागज़ चला कहां गया? उसे लेखक, जिनमें मैं भी शामिल हूं, खराब करते हैं। इसलिये मैं क्यों उन्हें भला-बुरा कहूंगा! हां, कभी कभी कागज़ खराब होने के बजाय उसपर कुछ ऐसा रचा जाता है कि वह लेखक और प्रकाशक के इस दुनिया से चल जाने पर भी ज़िन्दा रहता है। ओह, मेरी यह बहुत ही बड़ी अभिलाषा है कि कागज़ के किसी टुकड़े पर ऐसे शब्द लिखे जायें, जो अमृत की भांति उसका उस हरे भरे और सजीव वृक्ष में कायाकल्प कर दें, जिससे कभी वह कागज़ बनाया गया था।

नहीं, मैं प्रकाशक से झगड़ा नहीं करना चाहता। मैं तो शान्तिपूर्वक उससे यह कहता हूं–

"आप मेरे और मेरे गांववालों के बीच, मास्को और अन्य नगरों के मेरे पाठकों और मेरे बीच खड़े हैं। आप तो हमारी बीच की, हमें जोड़नेवाली कड़ी हैं। कृपया, मेरा अनुरोध मानते हुए कुछ ऐसा कीजिये कि हमारे हाथ दोस्ताना ढंग से मिल जायें। मैं आपकी मिन्नत करता हूं।"

प्रकाशक मेरे इस शान्तिपूर्ण अनुरोध के सामने झुक जाता है और मेरी पाण्डुलिपि फौरन सम्पादक के हाथ में पहुंच जाती है।

सम्पादक।

"संक्षिप्त करो!" उसके दरवाज़े पर यह लिखा है।

प्रकाशक ने कहा था—"एक साल बाद आना।" सम्पादक ने तीन हफ्ते बाद आने को कहा। इस अवधि से तो मुझे खुशी भी हुई, क्योंकि इसी बीच आपको छोटे छोटे तीन क़िस्से भी सुना लूगा।

एक मम्पादक को कैसे खिडकी से बाहर फेंक दिया गया। एक अवार कवि मववप के अक मे प्रकाशित कराने क लिये अपनी कवितायें लेकर एक अखबार के दफ्तर मे पहुचा। कवितायें पसन्द आइ और छाप दी गयीं।

कवि बहुत खुश हुआ और उसी दिन उसके घर पर यार दोस्तो की महफ़िल जमी। कवि ने बडी शान से अखबार खोला और ऊचे ऊचे अपनी कवितायें सुनाने लगा। अचानक उसके चेहरे का रग उड गया, उसने बायें हाथ से ऐसे दिल थाम लिया मानो उसमे तीर जा लगा हो। अखबार उसके हाथ से नीचे गिर गया। दोस्त लपक्कर उसके पास आये, उन्होने उसे सम्भाला, पानी पिलाया कवि के होश ठिकाने होने पर उसकी ऐसी हालत हो जाने का कारण पता चला। हुआ यह था कि उसकी कविताओं में से चार पक्तिया गायब थीं। कवि अखबार के दफ्तर मे भागा गया।

"आपकी अखबार रूपी चरागाह मे मने जो अपनी भेड़ें चरने के लिये छोडी थीं, उनमे से चार सबसे अच्छा भेडो को किसने जिबह किया है?"

समाचारपत्र के सम्पादक ने बडी शान्ति से जवाब दिया—

"मने     क्या बात है?"

"तुमने ऐसा क्यो किया?"

"इसलिये कि कुछ बहुत जरूरी सामग्री आ गया थी, जगह की कमी थी।"

"पर यदि तुम कवि की अनुमति के बिना उसकी कविता को पक्तिया निकाल फेंक सकते हो, तो म खुद तुम्हे ही अभी खिडकी से बाहर फेंके देता हू।'

कवि की रगो मे गम अवार खून था। उसने सम्पादक को गदन और टागो से पकडकर सचमुच ही खिडकी से बाहर फेंक दिया। इतनी ही

गरियत कहिये कि यह घटना दूसरी मजिल पर घटी और खिडकी के नीचे नम क्यारी थी। अदालत मे कवि ने कहा – "खून का बदला खून! दात का बदला दात! उसने मेरा सम्पादन किया और मने उसका सम्पादन कर डाला।"

कहते ह कि यह "सम्पादित" सम्पादक अभी भी कविताओं की काट छाट करता रहता है (इसके बिना तो वह शायद सम्पादक ही नहीं हो सकता), मगर अब वह कवियो की पहले से अनुमति ले लेता है।

नोटबुक से। मेरे पिता जी ने 'मोची' और 'कोदोलाव की शादी' नामक दो नाटक लिखे। शुरु मे वे थियेटर मे गये, फिर सस्कृति विभाग मे और उसके बाद दागिस्तान के कला-सचालन-कार्यालय मे जा पहुचे। पिता जी को पक्की तरह यह मालूम था कि वे वहा गये ह और वहा से किसी दूसरी जगह नहीं गये ह। मगर वहा भी उनका कोई अता पता नहीं था।

बुरे मौसम के बावजूद जिस तरह चरवाहा चरागाह मे रह गयी भेडो की खोज मे निकल पडता है, वसे ही पिता जी भी अपने नाटकों को तलाश मे निकल पडे।

सचालन-कार्यालय मे केवल नाटको से सम्बन्ध रखनेवाला एक आदमी बठा था। उसे भी सम्पादक ही कहा जाता था। पिता जी कोई एक घण्टे से ज्यादा वक्त उससे बातचीत करते रहे और अचानक उन्हे यह महसूस हुआ कि जब तक मौसम, चरागाहो, भेडो और गउओ तथा घोडो का जिक्र होता रहता है, तो बातचीत मे रगीनी रहती है, मगर जसे ही साहित्य और नाटक-कला की चर्चा होने लगती थी, वसे ही उनके पल्ले कुछ भी नहीं पडता था। इसपर तुर्रा यह कि सम्पादक लगातार नाटक-कला की ही चर्चा करने की कोशिश करता था, पिता जी को अच्छे नाटक लिखने के बारे मे उपदेश और नसीहते देता था। आखिर पिता जी से बर्दाश्त न हुआ और उन्होने साफ-साफ ही पूछ लिया कि वह आदमी है कौन, उसने क्या शिक्षा पाई है और कला-सचालन-कार्यालय मे आने से पहले कहा काम कर चुका है।

म उच्च शिक्षा प्राप्त हू,' सम्पादक ने शान से जवाब दिया। "पेशे से पशु चिकित्सक हू। अब इस काम पर लगा दिया गया हू।"

"तो क्या मेरे नाटक गजल हैं कि तुम उनका इलाज करने की कोशिश कर रहे हो! कवि भला पशु चिकित्सकों को कभी सलाह क्यों नहीं देते? मगर कवियों को जिसका भी जो चाहता है, सीख देने लगता है।'

कहीं मेरी किताब भी तो किसी ऐसे ही सम्पादक के हाथों में नहीं पड़ रही है, जो पहले पशु चिकित्सक था?

ग़ालिब और सम्पादक। ग़ालिब की पाण्डुलिपि को सम्पादक ने बस ही नोच खसोट डाला जैसे रणक्षेत्र में खेत रहे सैनिक की लाश को कौवा नोच डालता है। इसी नुची हालत में उसके प्रूफ ग़ालिब के पास आये। ग़ालिब ने उन्हें पढ़ा और हैरान होकर कहा—

"मेरे हरे भरे मैदान को घास ने रौंद डाला है। जहाँ पहले फूल थे, वहाँ अब दलदल है। अगर कोई छात्र इमले में कुछ गलतियाँ करता है, तो अध्यापक उन्हें सुधारता है। मगर यह कौन-सा अध्यापक है, जो यह जानता है कि मेरे जीवन में क्या सही और क्या गलत था?'

ग़ालिब ने बहुत ध्यान से प्रूफ पढ़े और अचानक कह उठे—

"मैं जानता हूँ कि मेरा सम्पादक किस गाँव का रहनेवाला है। वह मेरी किताब को अपने गाँव की बोली के मुताबिक सुधारना चाहता है। बेशक बोलियाँ अनेक हैं, पर भाषा एक, जनता एक है! अगर हर सम्पादक अपने गाँव की बोली की तरफ ही खींचने की कोशिश करेगा, तो हम अपनी कविता का गाँव कभी नहीं बसा पायेंगे।'

मेरे सम्पादक, यह याद रखना कि तुम्हारे गाँव के अलावा दुनिया में और स्थान भी हैं, तुम्हारे अलावा और लोग भी हैं। वैसे तो हमारे बीच मतभेद नहीं हो सकता। तुम्हारी टिप्पणियों से अगर कोई लाभ हो सकेगा, तो मैं जरूर उनका उपयोग करूँगा। मगर तुम्हें यह याद रखना चाहिये कि अपने गीत के प्रति मैं कुल बरस की सी गहरी भावना रखता हूँ। ऐसी भावना मुझमें अभी नहीं आई है। जवानी के दिनों में लिखी गयी मेरी एक कविता ऐसे ही शुरू हुई थी—

> अपने दिल में रहा सहेजे मैं वांछित प्रतिशोध सा
> अपनी कविताओं का स्पन्दन औ' सिहरन
> गुप्त प्यार सा रहा बचाता अपने प्यारे गीतों को
> जग की बुरी बुरी नजरों से, मैं हर क्षण।

बडे प्यार से पाला पोसा उ हें कि जय वे थे नहे
उनकी हर आवाज सुनी कातर रान्न
ऐसे बाधा मन उनका, छन्दा बन्दा म, तुक भ
घडीसाज जडता है जस पुर्जे चुन।

मिलत जुलते एक तरह के ढेरा शब्दा म स म
चन लेता था कुछ का ऐसे काशिश कर
जस वढिया म भी वढिया हम चुन लेते ह मदिरा
प्यारे किसी अतिथि के घर आ जाने पर।

अपनी कविता की यात्रा पर गात हुए चल दता था
और सुवह तक चुनता रहता छवि माला
जस सुदर, मनमाहक गा प्रिय कालीन वनान को
रग सुहाने चुनती ह पवतवाला।

औरा न ता गाया वह जो गाया ह मुझस वहतर
दुख ह, किन्तु नहा मन ऐसा गाया
सफल ढग स व्यक्त किया है या कि नहा मनभावा का?
शब्दा को सुदर-सा चाला पहनाया!

वेशक य कविताय मरा इतना अच्छी नहा वनी
पर शब्दा म मरा कुल जीवन उभरा
मुझ वताआ, मर प्यार, समझदार सम्पादकगण
क्या तुम करत हा उनका कुछ और बुरा?

म हू इनका वाप कि इनको म हा सिफ समझ सकता
किसी और के लिय काम है यह मुश्किल
मुझे वताओ तुमको इन म क्या-क्या दोष अखरता ह
कान एठ म खुद कर दूगा ठाक अकल।

उन दिना मन 'पहाडिन' नाम का एक नाटक लिखा था। वह दागिस्तान के कई थियेटरा मे खेला गया और उसका जा हाल हुआ, वह यह था।

नाटक के अन्त मे घटनाचक्र ऐसा रूप लेता है कि नायक नायिका की हत्या कर डालता है। अपनी पहाडिन के लिये मुझे बहुत अफसोस था और

जब मने हत्या का दृश्य लिखा, तो मेरा हाथ काप रहा था और दिल खून के आसू रो रहा था। मगर म कुछ भी परिवतन नहीं कर सकता था। घटनाचक्र ही पहाडिन की मौत की माग करता था। अवार थियेटर ने उसे इसी रूप मे प्रस्तुत किया। दशकों को नायिका के लिये चाहे दुख और मुझसे भी ज्यादा अफसोस हुआ, मगर वे समझ गये कि इसके सिवा और कुछ हो ही नहीं सकता था।

दागिन थियेटर मे नाटक का सम्पादन कर दिया गया। लडकी की हत्या के बजाय उन्होने उसकी चोटी कटवा दी। बेशक यह सही है कि किसी पहाडिन की चोटी काट देना उसके लिये बहुत ही शम की बात होती है। शायद ऐसा करना मौत से भी बुरा होता है, फिर भी यह मौत तो नहीं होती।

कुमीक थियेटर वालो ने न तो उसकी हत्या करायी और न ही चोटी काटी, बल्कि उसे अधा कर दिया। यह तो बहुत भयानक बात है। शायद यह हत्या करने या चोटी काटने से ज्यादा भयानक बात है। मगर फिर भी पहाडी लडकी चोटी सहित जिन्दा रह गयी, क्योंकि कुमीक थियेटर वालो ने ऐसा चाहा।

चेचेनों न अपने थियेटर मे सबसे ज्यादा आसान रास्ता अपनाया। "किसलिये हत्या करायी जाये," उन्होंने तय किया, "चोटी काटने या अधा करने की भी क्या जरूरत है? पहाडिन को जीने और मौज करने दो।"

तो इस तरह हर निर्देशक ने अपनी इच्छा और विचार के अनुसार नाटक को बदल दिया। मगर किसी न भी उन्हें यह नहीं समझाया कि मेरी नायिका पर तरस खाते और उसकी जान बचाते हुए वे नाटक की हत्या कर रहे ह और नाटककार की बात तो एक तरफ रही, दशकों के साथ भी अन्याय कर रहे ह।

पिता जी ने एक बार वह अखबार मिलने पर जिसमे उनकी कविता छपी थी, हमसे कहा—

"लगता है कि मेरी कविता किन्हीं कसाइयो के हाथो मे हो आयी है। उसका कोई हिस्सा भी तो सही सलामत नहीं बचा।"

महमूद  महमूद ने कुछ भी नहीं कहा, क्योंकि उसके जीवनकाल मे उसकी एक भी किताब नहीं छपी थी। पर यदि वह यह देख पाता कि

इसी तरह के किसी सम्पादक ने उसकी कविताओं को कैसे बदल डाला है, तो वह दूसरी बार मर जाता।

आधुनिक कार मे पहाडी पगडंडी पर जाना मुमकिन नहीं। अगर सम्पादकगण परलोक सिधार गये लेखको को भी नहीं छोडते, तो भला म उनसे यह कसे कह सकता हू कि वे मेरी रचना को न छुए?

मगर, मेरे सम्पादक, मने जो कुछ कहा है, उस सबको अपने ऊपर ही लागू नहीं कर लेना। म ऐसे सम्पादको को भी जानता हू जो बडे समझदार और सुलझे हुए सलाहकारो के रूप मे लेखक के पास आते ह। म जानता हू कि तुम भी ऐसे ही हो। लगता है कि तुम्हारे साथ काम करने मे बडा सुख और चन मिलता हे। तुम निश्चित रह सकते हो कि म अपनी पाण्डलिपि के हाशिये मे तुम्हारी खशी व्यक्त करनेवाले विस्मय चिह्नो, तुम्हारी परेशानी जाहिर करनेवाले प्रश्न चिह्नो और उन "तीरो" की तरफ पूरा ध्यान दूगा, जो यह जाहिर करेंगे कि पुस्तक को बेहतर बनाने के लिये तुम इगित पक्तियो को बदल देना चाहते हो।

मेरी किताब मे सम्भवत ऐसी पक्तिया ह, जो ढग से कसी हुई नहीं ह और पुराने सडे हुए दात की तरह हिलती डुलती ह। सम्भवत मने अपने को दोहराया भी है। तुमसे अनुरोध करता हू कि ऐसे स्थल खोज निकालो, उनके नीचे निशान लगा दो, उन्ह मुझे दिखाओ। एक सिर अच्छा होता है और डेढ बेहतर! मुझ आशा है कि हमारे तो एक जसे अच्छे दो सिर और चार हाथ होंगे और हमारा काम खूब बढिया ढग से चलेगा! कल झगडा करने के बजाय आज झडप हो जाने तो ज्यादा अच्छा है। उम्र भर झगडते रहने के बजाय एक बार लड लेना बेहतर है। और सबसे बडी बात तो यह है कि मेरी बहुत ज्यादा तारीफ नहीं करना।

किसी शिकारी ने इसलिये एक खरगोश की तारीफ की कि वह डरा नहीं और उछलकर खुले टीले पर सामने आ गया। शिकारी ने तो उसपर गोली भी नहीं चलाई। खरगोश को घमड हो गया और वह किसी दूसरे शिकारी के सामने भी उसी तरह कूदकर टीले पर आ गया। मगर यह शिकारी दूसरे ढग का था। आप आसानी से हो यह समझ सकते ह कि इसका क्या नतीजा निकला होगा।

म जानता हू कि कुल मिलाकर तो तुम्हारा काम एसा है, जिसके लिये कोई भी तुम्हे धन्यवाद नहीं देता। पाठक जब किताब हाथ मे लेता

है, तो यह देखता है कि किसने उसे लिखा है, किसने उसके चित्र बनाये हैं, मगर वह यह कभी नहीं देखता कि उसका सम्पादक कौन है। बस, कुछ ऐसा ही ढंग है लोगों का!

आम तौर पर ऐसा माना जाता है कि कवि जनता का प्रवक्ता होता है। मगर पता चलता है कि कभी-कभी सम्पादक भी जनता की ओर से बोलता है। एक बार मैं सम्पादक के पास अपने दिल की रानी के बारे में एक प्रेम-गीत लेकर गया। सम्पादक ने उसे एक तरफ को रखते हुए कहा कि वह उसे नहीं छाप सकता।

"क्यों?"

"जनता इसे नहीं पढ़ेगी। जनता को तुम्हारी पत्नी से सम्बंधित कविता से क्या लेना देना है!"

उसी वक्त मैंने यह चतुष्पदी लिखी—

तुझे समर्पित थी जो कविता, सम्पादक ने फिर ठुकरायी
कहा तुम्हारी इस कविता को जनता नहीं पढ़ेगी भाई
लेकिन हां मेरी यह कविता, नहीं मुझे उसने लौटाया
कहा सुनाऊंगा पत्नी को इतनी उसके मन पर छायी।

पिता जी कहा करते थे कि लेखक और कवि मोटर ड्राइवरों के समान होते हैं, जो कुल मिलाकर ढंग से मोटर चलाते रहते हैं, मगर कभी कभी उनसे गलती भी हो जाती है और वे यातायात के नियमों का उल्लंघन कर जाते हैं। इस सिलसिले में सम्पादक मिलीशियामनों के समान होते हैं। पिता जी ने कुछ देर सोचकर एक बार यह पूछा—

"तुम्हारा क्या ख्याल है, एक ड्राइवर के लिये तीन मिलीशियामन कुछ ज्यादा नहीं हैं?"

मगर मिलीशियामनों के बिना भी काम नहीं चल सकता। एक दावत में उपस्थित हर व्यक्ति के लिये बारी बारी से जाम उठाया जाता था। वहां एक मिलीशियामन भी था। दावत के तामादा (चौधरी) ने मिलीशियामन के नाम का जाम उठाया। मगर तभी उपभोक्ता सहकारी समिति के अध्यक्ष ने जो वहां हाजिर था, अपना जाम नीचे रखकर कहा—

"कम्युनिज्म में मिलीशियामन नहीं होंगे। उनका कोई भविष्य नहीं है। किसलिये उसका जाम पिया जाये?"

मिलीशियामन ने इसका यह जवाब दिया—

"कम्युनिज्म में मिलीशियामन होंगे या नहीं यह इस बात पर निर्भर करता है कि वहां उपभोक्ता सहकारी समिति होगा या नहीं।"

खैर, मजाक तो मजाक रहे, मेरे सम्पादक, आओ में तुम्हें यह बताऊं कि कौन-से क्षण मुझे सबसे ज्यादा अच्छे लगते हैं? वे, जब हम-तुम कागजों के ढेर के बीच काम की मेज पर नहीं, बल्कि ढंग से सजी हुई खाने की मेज पर बैठे होते हैं। हां, और वे सुखद क्षण भी बीत चुके होते हैं, जब तुम मेरी पाण्डुलिपि पर "कम्पोजिंग के लिये!" इसके बाद 'प्रेस के लिये!" और बाद में 'प्रकाशन के लिये!" लिखते हो। तुम्हारे इशारे के मुताबिक ही किताब की कम्पोजिंग होती है, वह छपती है और पाठकों के हाथ में पहुंचती है। जरा ख्याल तो करो कि तुम कैसे शब्द लिखते हो— "प्रकाशन के लिये!" केवल इसी के लिये तुम्हारे सारे गुनाह माफ किये जा सकते हैं। सिर्फ इसी के लिये जाम उठाया जा सकता है। जल्दी से ये शब्द लिख दो और मैं तुम्हें अपने हस्ताक्षर सहित पहली प्रति भेंट कर दूंगा।

निश्चय ही मैं यह चाहता हूं कि वह वक्त जल्दी से आ जाये, जब दुनिया में कोई भी रहस्य न रहे। मगर क्या हम उसे कवि कह सकते हैं, जो दुनिया के सामने किसी भी रहस्य का उद्घाटन नहीं करता यानी वह नहीं बताता, जो उसे उसके पहले मालूम नहीं होता? मैं कवि हूं और दुनिया में आकर दिक और काल पर से ठीक वैसे ही पर्दा हटाता हूं, जैसे दूल्हा दुलहन के मुंह पर से घूंघट हटाता है। शादी के वक्त केवल दूल्हे को ही ऐसा करने का अधिकार होता है और इसके बाद दुलहन का चेहरा सभी देख पाते हैं। केवल कवि ही जीवन में ऐसा करने में समर्थ है और लोगों का वास्तविकता से साक्षात्कार होता है, वे उसे देखकर आश्चर्यचकित होते हैं, उन्हें उन चीजों के बारे में हैरानी होती है, जिन्हें वे पहले नहीं देख पाये थे—संसार का सौन्दर्य या मानवीय आत्मा का सौंदर्य, जो बुराई की शक्तियों का विरोध करते हैं।

सम्पादक, मैं तुमसे अनुरोध करता हूं कि बातूनियों को वह सब नहीं कहने दो, जो अनकहा ही रहना चाहिये, मगर उसे भी नहीं छिपाओ, जो मैं कवि के रूप में सामने ला रहा हूं। मेरे बेल-बूटों, मेरी सजावट और मेरे नमूनों को सन्देह की दृष्टि से नहीं देखो। अगर मेरे कालीन

के बेल-बूटों मे कहीं कोई गलती भी रह गयी है, तो ऐसा न करना कि उस जगह पर स्याही फेर दो या उसे काट डालो। ऐसा करने से या तो वहा धब्बा पड जायेगा या सूराख हो जायेगा।

इसके अलावा, किसी विचार को इसलिये ग़लत नहीं कहना, कि वह तुम्हारे विचार जैसा नहीं है!

इसके अलावा, रोटी, चीनी, मक्खन और कोला को तुला पर तोला जाता है, मगर प्यार को नहीं!

इसके अलावा, छींट, कमरे की ऊचाई, कब्र की बाड को मीटरो मे मापा जाता है, मगर सौन्दर्य को नहीं!

इसके अलावा, जो सबसे ज्यादा समझदार बनने की कोशिश करता है, वह वास्तव मे जितना मूर्ख होता है, उससे भी ज्यादा मूर्ख सिद्ध होता है!

इसके अलावा, मैं भी वयस्क हू और मुझपर किसी बात के लिये थोडा-सा विश्वास तो करो!

मै यह समझता हू कि एक आदमी के पास अधिक और दूसरे के पास कम रहस्य होते है, क्योकि

अबूतालिब ने कहा है कि अगर पानी सड जाये, तो चाहे वह घुटनो तक ही ऊचा हो, तल दिखाई नहीं देगा।

नोटबुक से। जब मै छोटा था, तो मुझे घर मे सबसे ज्यादा बातूनी माना जाता था। बाहर गली मे जो कुछ सुनता, वह जरूर ही घर पर कह सुनाता और जो कुछ घर पर सुनता, जरूर ही गली मे जा सुनाता।

जब-तब एक बुजुर्ग मेरे पिता जी के पास आते। वे इधर उधर नजर दौडाते और बडे महत्त्वपूर्ण ढग से फुसफुसाकर कहते–

"हमजात, तुमसे दूसरे कमरे मे दो चार बातें कर सकता हू?"

वे दूसरे कमरे मे चले जाते और वहा कुछ खुसुर फुसुर करते। कई बार ऐसा ही हुआ। बुजुर्ग एक बार फिर आये।

"हमजात, दूसरे कमरे में तुमसे दो चार बात कर लू?"

"बस काफी हो चुका यह छल!" पिता जी ने जवाब दिया। "तुम छिपा छिपाकर जो कुछ फुसफुसाते हो, उसे तो हमारे रसूल के सामने भी कहा जा सकता है। इसलिये जो कहना है, कहो और बिल्कुल नहीं डरो।"

हा, मुझे तो बचपन से ही रहस्य पसन्द नहीं थे।

गीतो को खुलकर, ऊची आवाज मे और ऊची जगह पर चढ़कर गाया जाता है ताकि ज्यादा से ज्यादा लोग उन्हें सुन सकें।

इसके अलावा, अपने हर शब्द के लिये म ही जिम्मेदार नहीं हू। मेरा अनुवादक भी तो है।

अनुवादक।

म अवार हू, अवार ही पदा हुआ था और दूसरा कुछ नहीं बन सकता। आख खोलते ही जिन लोगो को मने सबसे पहले देखा, वे भी अवार थे। पहले शब्द भी मने अवार भाषा ही के सुने। मेरे पालने पर झुककर मेरी मा ने जो पहली लोरी गायी, वह भी अवार भाषा मे ही थी। अवार भाषा मेरी मातभाषा बन गयी। मेरी ही क्या, सभी अवार लोगो की यही सबसे मूल्यवान चीज है।

*अवार लोगो की सख्या कुछ ज्यादा नहीं है, वे सिफ तीन लाख ह। मगर यह सख्या कुछ कम भी नहीं है। दागिस्तान मे उस भाषा के कवि* भी ह, जो सिफ दो हजार लोगो की भाषा है।

राज्य सीमा लोगो को अलग करती हैं, मगर उनकी भाषायें उ हे और भी अधिक अलग करती ह। सीमायें तो बदल जाती ह और कभी-कभी तो बिल्कुल खत्म हो जाती ह या केवल औपचारिक्ता हो बनकर रह जाती ह। मगर भाषा तो किसी जाति के लोगो को सदा-सदा के लिये मिलती है और उसे बदलना या मिटा देना मुमकिन नहीं।

*उस जमाने की कल्पना करना भी मुश्किल है, जब अवार लोग पुश्किन* से अनभिज्ञ थे, लेर्मोन्तोव को नहीं पढते थे, तोलस्तोय को नहीं जानते थे और चेखोव की रचनाओ का रस-पान नहीं करते थे।

पिता जी कहा करते थे कि यह हमारा बडा सौभाग्य है कि पहाडो मे भी पुश्किन का पेड लग गया है। इस पेड को चाहे कितना ही क्यो न झाडो, उसके मीठे और रसीले फला का कभी अन्त ही नहीं होता।

अबूतालिब कहा करते थे कि उन्हें धन्यवाद देता हू, जिनकी बदौलत मेरे अधेरे तलघर मे प्यारे चेखोव पहुचे! उनका भी शुक्रिया अदा करता हू, जो तलघर से मेरे गीतों को मास्को क क्रेम्लिन की दीवारों तक ले गये!

और मैं कहता हूं कि काबेशिया ने जनरल के सामने नहीं, जवान लेफ्टीनेंट* की कविताओं के सामने सिर झुकाया।

मेरे साथ एक बार एक अनोखी घटना घटी। दागिस्तान में मेरी कविताओं और खण्ड-काव्यों के रूसी अनुवाद का संकलन निकलनेवाला था। सम्पादक ने पाण्डुलिपि के पृष्ठ उलटे-पलटे और बोला –

"तुमने इसमें 'पोल्तावा' खण्ड-काव्य क्यों नहीं शामिल किया?"

"मगर यह तो मेरी रचना नहीं, पुश्किन की रचना है। मैंने तो अवार भाषा में उसका केवल अनुवाद किया है। पुश्किन के खण्ड-काव्य को रूसी भाषा के अपने संकलन में कैसे शामिल कर सकता हूं!"

पर खैर, हम सम्पादक के प्रति कठोरता से काम नहीं लेंगे। वास्तव में दूसरी भाषाओं से अवार भाषा में अनूदित अच्छी रचनाओं के अवार लोग अपनी अवार रचनाओं की तरह ही अभ्यस्त हो गये हैं और उनके बिना हम अपने अवार साहित्य की कल्पना ही नहीं कर सकते।

मुझे मालूम है कि कभी-कभी मेरी पीठ-पीछे ऐसा कहा जाता है – "अरे हां, रसूल है तो लायक आदमी, मगर बहुत नहीं। मास्कोवासी अनुवादकों ने उसके लिये बहुत कुछ किया है।"

मैं इससे इनकार नहीं करूंगा। सच तो यह है कि अगर अनुवादक न होते, तो मैं भी न होता।

पहली बात तो यह है कि उन्होंने मुझे हाइने, बर्न्स, शेक्सपीयर, शेख सादी, सेर्वांतेस, गेटे, डिकन्स, लांगफेलो, ह्विटमन और उन सभी से परिचित होने की सम्भावना दी, जिन्हें मैंने अपने जीवन में पढ़ा और जिनके बिना मैं लेखक ही न बन सकता।

दूसरे, इन अनुवादकों ने ही मेरी कविताओं के लिये मार्ग प्रशस्त किये। वे उन्हें तूफानी नदियों, ऊंचे पर्वतों, मोटी दीवारों, सीमा चौकियों और सबसे मजबूत हदों – दूसरी भाषा की हदों, बहरेपन, अंधेपन और गूंगेपन की हदों के पार ले गये।

कभी-कभी मैं अपने से यह सवाल करता हूं कि क्या चीज अधिक महत्त्वपूर्ण है – अनुवादक का मेरी भाषा जानना (चाहे मेरी कविता उसके

---

*लेर्मोन्तोव से अभिप्राय है। – अनु०।

लिये परायी हो) या यह कि वह मेरी काव्य को अपनी आत्मा, अपने हृदय से जाने समझे और उसे अपना ही माने?

१९३७ मे मास्को मे पुश्किन की कविता 'गाव' के सर्वश्रेष्ठ अनुवाद की प्रतियोगिता आयोजित की गयी। चालीस कवियों ने अवार भाषा मे उसका अनुवाद किया। उनमे से अधिकांश रूसी भाषा जानते थे। फिर भी प्रथम पुरस्कार हमज़ात त्सादासा को मिला, जो उस समय तक रूसी भाषा बिल्कुल नहीं जानते थे।

यह ज़रूरी है कि अनुवादक भी कवि, लेखक, कलाकार हो। यह भी ज़रूरी है कि वह अपने को उसी तरह अपनी जनता का बेटा अनुभव करे, जैसे मै अपने को अनुभव करता हू।

*ऐसे रूसी है, जो अवार भाषा पढ़ सकते है, मगर हाय, वे कवि नहीं है।* रूसी कवि तो है, मगर हाय, वे अवार भाषा नहीं जानते। तो क्या किया जाये? शब्दश: पक्ति अनुवाद का सहारा लेना पड़ता है।

रूसी गावों मे लट्ठो के घर को एक गाव से दूसरे गांव मे कैसे ले *जाया जाता है, मैने यह देखा है। पूरे का पूरा झोंपड़ा ले जाना तो मुमकिन* नहीं। उसके लट्ठे-कुन्दे और तख्ते अलग करके दूसरी जगह ले जाये जाते है और फिर उन्हें वहां जोड़ा जाता है।

शब्दश: पक्ति अनुवाद भी झोंपड़ा ही है, जिसे दूसरे *स्थान* पर ले जाने के लिये खण्ड खण्ड किया जाता है। यह लट्ठो, तख्तों, छत की लोहे की चादरो और ईटो का ढेर है। अनुवादक इस आकृतिहीन ढेर से नया झोंपड़ा बनाता है। अगर कोई लट्ठा गल-सड़ गया है, तो वह उसे बदल डालता है, अगर कोई तख्ता रास्ते मे खो गया है, तो वह नया तख्ता लगा देता है। अगर खिड़की की नक्काशी वाली तख्ती का कोई बेल-बूटा खराब हो गया है, तो वह उसे ठीक-ठाक कर देता है।

*खिड़कियो के शीशे साफ कर दिये जाते है, चूल्हे मे आग जला दी* जाती है ताकि चिमनियों मे से धुआ निकलने लगा, दरवाज़े के पास बच्चे खेलने-कूदने लगते है और छत के नीचे अबाबीले घोसले बना लेती है।

शब्दश: पक्ति अनुवाद क्या है? *वह व्यक्ति जिसकी आखों की ज्योति* जाती रही है और जिसके हृदय की धड़कन बन्द हो गयी है। मगर डाक्टर आता है, सूई लगाता है, खून देता है, हृदय की मासपेशियों की मालिश करता है और मानवीय शरीर मे फिर से जीवन आ जाता है।

शब्दश पवित्र अनुवाद क्या है? एक नाई ने मेरे बाल काटे, दाढ़ी बनाई, बालों को सवारा और यह कहकर विदा किया—

"शब्दश पवित्र अनुवाद के रूप मे मेरे पास आये थे और अनुवाद बनकर जा रहे हो।"

चूंकि नाई का ज़िक्र आ ही गया है, तो लगे हाथो आपको एक घटना भी सुना देता हू।

यह घटना क्यूबा के सातियागो शहर मे घटी। म वहा पहुचा ही था कि मने बाल कटवाने तथा दाढ़ी बनवाने का फसला किया। म नाई के पास गया और सकेतों से उसे अपनी बात समझाई।

क्यूबा मे दाढ़ी बनाते समय आरामकुर्सी मे वसे ही लिटा दिया जाता है जसे कि पलग पर। मुझे भी लिटा दिया गया। साबुन लगाया जाने लगा। जब तक क्यूबाई नाई के उस्तरे ने मेरे गालो को नहीं छुआ, सब कुछ ठीक-ठाक रहा। या तो उस्तरा बिल्कुल कुद था या नाई निकम्मा था, कारण कुछ भी हो, मगर म तो दद के मारे बडी मुश्किल से ही अपनी चीख को रोक पा रहा था। कुछ देर तक तो मने दद बर्दाश्त किया और आखिर यह समझ गया कि पूरी दाढी बनने तक मैं यह सहन नहीं कर सकूगा। रूसी और अवार भाषा बोलते हुए म अपने गालों की ओर सकेत करने लगा। नाई घबरा गया, भागकर बाहर गया और थोडी ही देर बाद सफेद लबादा पहने एक व्यक्ति को साथ लिये हुए लौटा। इस व्यक्ति ने अपना बक्स खोला और दात निकालनेवाले औज़ार निकाल निकालकर बाहर रखने लगा। दाढ़ी बनाने की आरामकुर्सी से म अचानक दातों के डाक्टर की कुर्सी मे बठा नज़र आया। तो यह नतीजा निकला मेरे और नाई के एक-दूसरे को न समझ पाने का। बस, अगर ज़रा-सी देर और हो जाती, तो म अपने अच्छे भले दातो से हाथ धो बठता।

अनुवादक अक्सर कविताओं के सारे दात निकाल डालते ह और उन्हें सिसकारते-फुसकारते हुए पोपले मुह के साथ दुनिया मे घूमने के लिये भेज देते ह।

नोटबुक से। जब हम विदेश जाते ह, तो जातीय कारीगरी की कुछ चीज़ें भी इसलिये अपने साथ ले जाते ह कि आतिथ्य-सत्कार के लिये किसी को उन्ह उपहारस्वरूप दे सकें। चुनाचे जब म जापान गया, तो बालख़ारी के कारीगरों के कलापूण हाथो की बनी हुई कुछ सुराहियां अपने साथ ले

गया। हिरोशिमा मे एक चित्रकार-दम्पति मेरे यहां मेहमान आये। हम बहुत देर तक बातें करते रहे और मानो दोस्त-से बन गये। "अगर चित्रकारों को नहीं, तो और किसे म बालखारी की कलात्मक वस्तुए भेंट करूगा," मने मन ही मन सोचा। बडे उत्साह से मने अपना सूटकेस खोला और तभी मेरा कलेजा धक से रह गया – मेरी सुराहिया के तो बस टुकड़े ही बाकी रह गये थे। ऐसा लगता था मानो उनपर हथौडा चलाया गया हो – ऐसे चकनाचूर हो गयी थीं वे। बहुत मुमकिन है कि मास्को, भारत या टोकियो के हवाई अड्डे पर कुलियों ने मेरे सूटकेस को बहुत लापरवाही से फेंका हो। मुझे यह मालूम नहीं। मगर उस वक्त तो म यह चाहता था कि जमीन फट जाये और म उसमे समा जाऊ। कारण कि म उपहार देने का बात कह चुका था और जापानी चित्रकार-दम्पति मेज के गिद उसका प्रतीक्षा की मुद्रा मे बठे थे। वे भी परेशानी से मेरी ओर देखने लगे, क्योंकि में तो सूटकेस के ऊपर बुत बना खडा रह गया था। न हिला डुला और न मेरे मुह से कोई शब्द ही फूटा।

आखिर मेरे जापानी मेहमान भी समझ गये कि कहीं कुछ गडबड हो गयी है। वे मेरे करीब आये और उन्होंने सुराहियो के टुकड़े देखे। उन्होंने दु खी होकर सिर हिलाये और कधा थपथपाते हुए मुझे तसल्ली देने लगे। किसी दूसरे वक्त ये कभी कधा न थपथपाते, क्योंकि वे बहुत ही सलीकेदार लोग ह और घनिष्ठता जताना पसन्द नहीं करते। इसका मतलब तो यही है कि म बहुत ही दु खी, बहुत ही परेशान हो उठा था।

मने अखबार मे टुकडे समेटे और उन्हें कूडादान मे डाल देना चाहा। मगर चित्रकारो ने मुझे ऐसा नहीं करने दिया। उन्होंने बडी सावधानी से एक-एक टुकडा लपेटा और अपने घर ले गये।

कुछ दिनो बाद इन्हीं चित्रकार दम्पति ने मुझे अपने घर आमन्त्रित किया। अपनी उन सुराहियो को मने जब सही सलामत और ऐसी अच्छी हालत मे पाया मानो वे अभी अभी कुम्हार के चक्के से उतरी हों, तो मेरी हैरानी का कोई ठिकाना न रहा। म अब तक यह नहीं समझ पाता कि ऐसे चूरे को इतनी होशियारी से जोडना कसे सम्भव था।

कहते ह कि तडक जानेवाली सुराही कभी साबूत नहीं हो पाती, हर हालत मे उससे पानी रिसेगा। जापानी चित्रकारो द्वारा जोडी गयी

सुराहियों मे हमने दागिस्तानी श्राडी भी डाली श्रौर जापानी साके भी डाली, मगर एक बूद भी नहीं रिसी।

जापानी चित्रकारों को देखते हुए मुझे श्रपने श्रेष्ठ श्रनुवादकों का ध्यान हो श्राया। मेरी कविताश्रो के शब्दश पवित्र श्रनुवाद टूटी सुराही के टुकडा जसे लगते थे। बाद मे उन्हें जोडा गया श्रौर वे नयी सी हो गयीं श्रौर उनके श्रवार बेल-बूटे भी ज्यो की त्यो उनकी शोभा बढ़ाते रहे।

जाहिर है कि श्रगर सुराही का हत्या नहीं है, तो श्रनुवादक को उसे लगाना नहीं चाहिये या एक की जगह दो तल नहीं बनाने चाहिये।

कुछ ही समय पहले दागिस्तान के प्रकाशनगृह ने 'हाजी मुराद' का श्रवार भाषा मे नया श्रनुवाद प्रकाशित किया। म उसे पढने लगा तो क्या देखा कि 'हाजी-मुराद' के दो परिच्छेद बढ गये ह। मने श्रनुवादक से पूछा –

"ये दो परिच्छेद कहा से श्रा गये?"

"बात यह है कि तोलस्तोय ने तो यह लघु उपन्यास श्रक्तूबर क्रान्ति से पहले लिखा था। इसलिये उसमे कुछ गलत दृष्टिकोण ह। इसके श्रलावा, पाठकों को हाजी-मुराद के सिर श्रौर वशजो के भविष्य के बारे मे बताना भी जरूरी था।"

नोटबुक से। पिता जी की एक कविता का रूसी मे श्रनुवाद किया गया। श्रनुवादक सम्भवत कच्चा था। पिता जी ने रूसी श्रौर श्रवार भाषा जाननेवाले एक श्रादमी से श्रनुवाद का फिर से श्रनुवाद करके उसका सार बताने को कहा। जब ऐसा किया गया, तो पिता जी ने हैरानी से कहा –

"मेरा बेटा लम्बे सफर से लौटा है श्रौर म उसे पहचान नहीं पाया। नहीं, ऐसे कायाकल्प से तो यह कहीं ज्यादा श्रच्छा होगा कि मेरे बच्चे यहीं पहाडों मे बठे रहें।"

हा, कविताश्रो के श्रनुवाद उन बेटों के समान होते ह, जिन्ह मा बाप पढ़ने या काम करने के लिये गाव से भेजते ह। बेशक हर हालत मे ही बेटे उसी रूप मे गाव नहीं लौटते, जिस रूप मे वे घर छोडकर जाते ह।

बेटा कुछ पाकर या गवाकर, डिप्लोमा लेकर या श्रदालत मे पेशी भुगतकर, तगडा या कमजोर श्रौर बीमार होकर, विद्वान या श्रौरतबाज का नाम पदा करके, सभी रिश्तेदारो के लिये कीमती तोहफे लेकर या श्रपने कपडे तक खोकर घर लौट सकता है।

मैं भी अपनी किताब को बड़े शहरों और लोगों में भेज रहा हूं। अजनबी जगहों पर उसका कैसा रंग-ढंग रहेगा? क्या वह अपनी जनता, अपने तौर-तरीक़ों को भूल जायेगी?

मैं यह अच्छी तरह समझता हूं कि पहाड़ पर बैठा बुरा आदमी ("यामान") केवल इसलिये अच्छा ("याक़शी") आदमी नहीं बन जायेगा कि वह घाटी में उतर आया है। इसलिये मैं अपनी पुस्तक के अनुवादक से अनुरोध करता हूं कि अगर वह "यामान" है, तो उसे वैसा ही रहने दीजिये। अगर मैं लंगड़ा और अंधा हूं, तो मेरी बांह पकड़कर मुझे मेरे घर से बाहर नहीं ले जाइये, मुझे अपने चूल्हे के पास, अपनी दहलीज़ पर ही बैठा रहने दीजिये। मेरे तांबे के बर्तनों पर कलई नहीं कीजिये, मेरी चांदी पर सोने का मुलम्मा नहीं चढ़ाइये।

अबूतालिब ने यह बात सुनायी।

"मेरा एक बेटा और एक बेटी है। बेटी बहुत अच्छी है, बड़ी अनुशासित है और दूसरों के लिये मिसाल मानी जाती है। मगर बेटा शरारती और नटखट है। बेटी की रेडियो पर चर्चा होती है, अख़बारों में उसके बारे में बहुत कुछ लिखा जाता है, क्योंकि वह अग्रणी कामगारिन है। बेटे के बारे में कभी स्कूल से तो कभी मिलीशिया के दफ़्तर से शिकायतें आती हैं। बेटी के सम्बन्ध में यह कहा जाता है कि स्कूल, पायनियर संगठन, युवा कम्युनिस्ट संघ और देश ने उसका शिक्षण किया, उसे इतना अच्छा बनाया। मगर बेटे के बारे में यह कहा जाता है कि जन-कवि अबूतालिब ने उसे बड़े बुरे ढंग से पाला पोसा है।"

यह क़िस्सा सुनकर मैंने सोचा कि कविताओं के अनुवाद के सम्बन्ध में भी ऐसी ही बात होती है। अनुवाद अच्छे होने पर मूल रचयिता की प्रशंसा की जाती है और यह भुला दिया जाता है कि अनुवादक कौन है। अगर अनुवाद बुरे होते हैं, तो अनुवादक को कोसा जाता है और मूल रचयिता का नाम बचा जाने की कोशिश की जाती है।

नहीं, मेरे अनुवादक मित्र, भले-बुरे की ज़िम्मेदारी हम दोनों एकसाथ अपने ऊपर लेंगे। हम दोनों का एक ही छकड़ा है। आओ, मिल-जुलकर उसे पहाड़ पर चढ़ायें और अपनी अपनी दिशा में न खींचें। नहीं तो छकड़ा और उसके साथ-साथ हम दोनों भी जहां के तहां ही बने रहेंगे।

हमारे इलाक़े में एक अदभुत घटना घटी। एक बड़ा पहाड़ अचानक

अपनी जगह से हिला और नीचे की तरफ खिसक चला। वह मोचोख गाव से थोडी दूर इधर की पहाडी नदी को रोककर रुक गया। भेडो के रेवड, चरवाहे, चरवाहा के अलाव और उनके झोंपडे किसी भी तरह की हानि के बिना बडे शात ढग से पहाड के साथ-साथ नीचे आ गये। अब यह ज्यों का त्या खडा है, मगर उसके दामन मे झील बन गयी है। और झील मे ट्राउट मछलिया पाली जाती ह। जब तक यह पहाड अपनी पुरानी जगह पर खडा था, कोई उसपर नहीं चढता था। पर अब उसके इद गिद हमेशा यात्रियों, अभियान-दलो, मछुआ और सर सपाटे के लिये आये स्कूली बालकों को देखा जा सकता है।

म चाहता हू कि मेरी किताब भी किसी तरह की हानि के बिना नई भाषा मे पहुच जाये। वह भी बाद मे उसी तरह लोगा को अपनी तरफ खींचे जैसे मोचोख गाव के पासवाला पहाड। मुसलमानो मे यह कहा जाता है कि जन्म के वक्त जसी लकीरें पड जाती हें, वसा ही होकर रहता है। यह सम्भवत इस रूसी कहावत–मेरे मन कुछ और है, साईं के मन कुछ और–के अनुरूप ही है। या और भी अधिक सक्षिप्त रूप मे या कहा जा सकता है–किस्मत का लिखा होकर रहेगा।

आलोचक। उसके बारे मे लिखना सबसे ज्यादा मुश्किल काम है। अगर उसे भला-बुरा कहा जाये, तो यह समझा जायेगा कि हजरत उसकी आलोचनात्मक टिप्पणियों से तिलमिला उठे ह और बदला ले रहे ह। अगर तारीफ करें, तो यह सोचा जायेगा कि भविष्य को ध्यान मे रखते हुए चापलूसी हो रही है।

पिता जी कहा करते थे कि वे और आलोचक दोनो ही कवि ह। म कवितायें लिखता हू और वह मेरी कविताओ के बारे मे लिखता है।

अबूतालिब ने कहा है एक दागिस्तानी आलोचक से–

"म अगूरो की शराब बनाता हू और तुम उसका जायका चखते हो।"

आलोचक के बारे मे अपने विचार प्रकट नहीं करूगा, मगर उसे कुछ सलाहें देना चाहता हू।

१ बुरे को हमेशा बुरा और अच्छे को अच्छा कहो।

२ जिस चीज की तारीफ करते हो, बाद मे उसी को बुरा नहीं कहो। अगर बुरा कहते हो, तो बाद मे तारीफ नहीं करो।

३ राई को पहाड नहीं बनाम्रो ग्रौर पहाड़ को राई बनाने की तो ग्रौर भी कम कोशिश करो।

४ किताब मे जो कुछ है, उसकी चर्चा करो, न कि उसकी, जो नहीं है।

५ अपने विचारो की पुष्टि के लिये बेलीन्स्की से शुरू करके सभी विद्वानो को उद्धत नहीं करो। अगर ये विचार वास्तव मे तुम्हारे ही ह, तो अपनी ही अक्ल से उन्हें पुष्ट करने की कोशिश करो।

६ स्पष्ट विचारो को स्पष्ट ग्रौर समझ मे ग्रानेवाली भाषा मे व्यक्त करो। अस्पष्ट विचारो को व्यक्त ही नहीं करो।

७ हवा के रुख के साथ बदलनेवाले बादनुमा नहीं बनो।

८ जो कुछ अभी खुद नहीं समझते, उसके बारे मे दूसरों को उपदेश देने की कोशिश नहीं करो।

९ अगर तुम्हारी जेब मे सौ रूबल नहीं ह, तो ऐसा ढोग नहीं करो कि मानो वे तुम्हारे पास ह।

१० अगर तुम बहुत अर्से से अपने गाव नहीं गये ग्रौर तुम्हें यह मालूम नहीं कि वहा क्या हाल चाल है, तो यह दावा नहीं करो कि तुम अभी अभी अपने गाव से लौटे हो।

मेरी इन अभिलाषाग्रो मे कुछ नयी बात नहीं है। वे गुना की तालिका की पहली पक्ति के समान ह। फिर भी अगर हमारा हर ग्रालोचक इनपर ईमानदारी से अमल करे, तो हमारी ग्रालोचना कहीं अधिक अच्छी हो सकती है।

पाठक। मैने सम्पादक, प्रकाशक, अनुवादक ग्रौर ग्रालोचक से तो बातचीत कर ली। अब सबसे महत्त्वपूर्ण व्यक्ति, जिसके लिये सभी किताबें लिखी जाती ह, उस पाठक से कुछ शब्द कहना चाहता हू।

पाठक, मेरे मित्र! निश्चय ही तुम्हारी अपनी मनपसन्द किताबें ह। हम लेखको की भी ऐसी किताबें ह। कहा जाता है कि लेखक की प्रमुखतम पुस्तक वह है, जो वह अभी लिख नहीं पाया, मगर लिखेगा जरूर। मालूम नहीं कि बाकी लेखकों के बारे मे यह कहा तक ठीक है, मगर मेरे सम्बन्ध मे तो सोलह ग्राने सही है।

हा म एक जमाने से अपनी मातभूमि के बारे मे एक किताब लिखने का सपना देख रहा हू। बहुत अर्से से यह विचार मेरे दिमाग म घूम रहा

है, मगर उसे किसी तरह भी ग्रमली शक्ल नहीं दे पाया। सम्भव है कि प्रतिभा की कमी है, मुमकिन है कि हर दिन की दौड धूप इसमे रुकावट डालती है, या सब्र की कमी है या फिर हिम्मत साथ नहीं देती।

जसे-जसे वक्त गुजरता है, वसे-वसे खुद ग्रपने ग्रौर पाठक के सामने जिम्मेदारी का एहसास बढ़ता जाता है। हर विचार को लिख डालने के लिये हाथ लेखनी की तरफ़ बेधडक नहीं बढ पाता। मातृभूमि के बारे मे किताब, सभी किताबो से ज्यादा जिम्मेदारी का काम है।

यह किताब मने ग्रभी तक लिखी तो नहीं, मगर मैंने उसके बारे मे सोचा बहुत है ग्रौर ग्रब म ग्रच्छी तरह से जानता हू कि यह कसी होनी चाहिये। इस किताब – ग्रपने जीवन की सबसे महत्त्वपूण किताब – क बारे में ग्रपने विचारो को ही लिख डालने का ग्राखिर मने निणय किया।

यह कोट नहीं, कोट का कपडा है। यह कालीन नहीं, कालीन के लिये धागे ही ह। यह गीत नहीं, केवल हृदय की धडकन है, जिससे गीत का जन्म होगा।

कहते हैं कि ग्रगर तुमने प्राथना नहीं की, पर इतना सोच ही लिया कि प्राथना करना बुरा नहीं, तो इसी की बदौलत नरक मे जाने से बच जाग्रोगे।

कहते हैं कि दोस्त के पास जो कुछ है, दोस्त को उसी से खुशी होती है। ग्रगर दोस्त के घर मे सिफ बूजा ही है, तो क्या मेहमान दोस्त इसलिये नाराज हो जायेगा कि विदेशी शराबो से, जो न तो घर में ग्रौर न ग्रासपास ही कहीं पर ह, उसकी खातिरदारी नहीं की गयी?

कहते हैं कि ग्रगर तुमने कोई नेकी नहीं की, तो इसके लिये भी शक्रिया कि ऐसा करने का इरादा रखते थे।

पाठक, मेरे मित्र, हर पुस्तक तुम्हारे लिये ही लिखी जाती है। मै प्रकाशक को ग्रपनी बात का यक़ीन दिला सकता हू, सम्पादको ग्रौर ग्रालोचकों से बहस कर सकता हू। मगर तुम्हारा फसला ही ग्रसली ग्रौर ग्राखिरी होना है। जजो की भाषा मे, उसके खिलाफ ग्रपील नहीं हो सकती।

लेखक तो तुमसे भेंट करने के लिये ही जीता है। मेरे समूचे जीवन मं तीन तरह की परेशानियां लगातार बनी रही ह। तुमसे भेंट होने के पहले म प्रतीक्षा में ग्रौर यह ग्रनुमान लगाते हुए परेशान होता रहता हू कि

हमारी यह भेंट कैसी रहेगी। फिर भेंट के समय मुझे परेशानी होती रहती है, जो कि स्वाभाविक है और समझ में आ सकती है। अंत मे मैं भेंट की हर तफ़सील को याद करते और यह अन्दाज लगाते हुए परेशान होता रहता हूं कि मैंने कैसा प्रभाव छोड़ा।

अपने पाठकों के तरह-तरह के चेहरे मुझे दिखाई देते हैं। कुछ के माथे पर बल पड़ गये हैं। भला मैं ऐसे शब्द कहां से लाऊं कि उनके ये बल दूर हो जायें? दूसरों ने ऐसा मुंह बना लिया है मानो कोई बदज़ायका और अटपटी चीज़ उसके मुंह मे चली गयी हो। तीसरों के चेहरे पर ऊब का भाव है, जो सबसे अधिक भयानक और निराशाजनक चीज़ है।

पहाड़ी लोगों से पूछा गया—किसलिये आप इतनी दूर और दुर्गम पहाड़ों मे अपने गांव बसाते हैं? आप तक पहुंचना लगभग असम्भव और साथ ही खतरनाक भी है—पगडंडियां खड्डों के सिरों पर हैं, ऊपर से पत्थर और चट्टानें टूटकर गिर सकती हैं। पहाड़ी लोगों ने जवाब दिया—"अच्छे दोस्त तो सभी तरह के खतरों का सामना करते हुए मुश्किल रास्तों से भी हमतक पहुंच जायेंगे और बुरे दोस्तों की हमें जरूरत नहीं।"

पाठक, मेरे मित्र, मेरी उम्र चवालीस साल है। इस उम्र मे आदमी को हर तरह की जिम्मेदारी के काम सौंपे जा सकते हैं। इस उम्र मे लेखक को अपने हर शब्द के लिये जवाबदेह होना चाहिये।

अगर मेरी किताब मे तुम्हें कोई ऐसा विचार मिले, जो किसी दूसरी किताब मे रैन-बसेरा कर चुका है, तो उसे अपने दिमाग़ से ऐसे ही निकाल फेंकना, जैसे कभी पहाड़ों मे सुहाग रात के बाद उस दुलहन को निकाल दिया जाता था, जिसने उस रात तक अपनी इज्जत को बचाकर नहीं रखा होता था।

अगर मेरी पुस्तक मे तुम्हें कोई सही विचार मिले, तो उसके नीचे रेखा खींच देना। अगर कोई ग़लत विचार मिले, तो दो रेखायें खींच देना।

अगर तुम्हें इसमे रत्ती भर भी झूठ मिले, तो किताब को ही फ़ौरन दूर फेंक देना—यह कौड़ी काम की नहीं।

विदा लेने से पहले एक क़िस्सा और सुनाये देता हूं।

अमीर खान, उसके बेटे और भेड की मोटी दुम के लहसुन-वाले खीनकालों का क़िस्सा। कहते हैं कि अवारिस्तान मे कभी एक बहुत ही अमीर रहता था। बेटे की तमन्ना मे उसने तीन बार शादी की, मगर एक

भी बीवी ने न सिर्फ वारिस ही पैदा किया, बल्कि खान को बेटी तक का मुह देखना न नसीब हुआ। चुनाचे उसे चौथी बार शादी करनी पड़ी।

आखिर खान के यहा बेटा हुआ। उसकी खुशी का कोई ठिकाना न रहा। ढोल-नगाड़े और तुरहियां-नफीरियां बजायी गयीं, खूब नाच गाना हुआ। तीन दिन और तीन रातों तक दावतें उड़ती रहीं।

मगर खान के आलीशान महल मे बहुत अर्से तक यह खुशी न बनी रह सकी। बेटा बीमार हो गया और उसकी बीमारी किसी की भी समझ मे न आई। कैसी भी लोरियां क्यो न गाई जातीं, मगर उसकी आख न लगती। कितनी भी बढ़िया खुराक उसे क्यो न दी जाती, वह कुछ भी न खाता-पीता। सब समझने लगे कि अब यह कुछ ही दिनो का मेहमान है। न तो विदेशो से बुलाये गये हकीम-वैद्य, न हिंदुस्तानी गडे-तावीज और न तिब्बती जड़ी-बूटियां ही खान के इकलौते बेटे को तंदुरुस्त कर सकीं। बेटे की मौत शायद खान की मौत भी होती।

पड़ोस के गाव से एक मामूली गरीब आदमी खान के पास आया। उसे तो कोई आदमी भी मानने को तैयार न था। उसने कहा कि वह वारिस को बचा सकता है। खान के अमीर उमरा ने उसे भगा देना चाहा, मगर खान ने उन्हें ऐसा करने से रोका। "बेटा तो यो भी मर ही जायेगा," उसने मन मे सोचा, "इसका इलाज भी आजमाकर देख लेने मे क्या हर्ज है?"

"मेरे बेटे की जान बचाने के लिये तुम्हे किस चीज की जरूरत है?"

"मुझे तुम्हारी बीवी से एकात मे कुछ बात करनी होगी।"

"क्या कहा? मेरी बीवी के साथ एकात मे?! तुम्हारा दिमाग चल निकला है! दफा हो जाओ मेरी आखो के सामने से!"

गरीब आदमी मुड़ा और चल दिया। खान ने सोचा – "बेटा तो यों भी मर ही जायेगा। अगर वह मेरी बीवी से एकात मे बात कर लेगा, तो मेरा इससे क्या बिगड़ जायेगा?"

"ए गरीब आदमी, लौट आओ, हमने अपना ख्याल बदल लिया है। हम तुम्हें अपनी बीवी से बात करने की इजाजत देते है।"

गरीब आदमी और खान की बीवी जब अकेले रह गये, तो गरीब आदमी ने पूछा –

"तुम यह चाहती हो कि तुम्हारा बेटा जिंदा और तंदुरुस्त रहे?"

खान की बीबी ने कोई जवाब देने के बजाय उसके सामने घुटने टेक दिये और मिन्नत-समाजत लगी।

"तो मुझे यह बता दो कि इसका असली बाप कौन है?"

खान की बीबी ने घबराकर इधर-उधर नजर दौडायी।

"डरो नहीं। हमारी बातचीत हमारे साथ ही कब्र में जायेगी। नहीं तो तुम्हारा बेटा जिन्दा नहीं रहेगा।"

"खान को बेटे की बडी चाह थी। म जानती थी कि अगर बेटा पदा नहीं करुगी, तो मुझे भी उसकी पहली बीवियो की तरह निकाल दिया जायेगा। इसलिये म पहाड पर गयी और वहा एक मामूली नौजवान चरवाहे के साथ मने रात बितायी। उसके बाद ही खान के वारिस का जन्म हुआ

"ओ ऊचे नामवाले खान," इस बातचीत के बाद तथाकथित हकीम ने कहा, "म जानता हू कि तुम्हारा बेटा कसे बच सकता है। इसी घडी से उसका पालना एसे अलाव के पास रखवा देना चाहिये जसे कि चरवाहे पहाडो मे जलाते ह। उसके पालने मे भड की खाल बिछायी जाये और उसे ऐसी खुराक दी जाये जसी कि तुम्हारे चरवाहे खाते ह।"

"मगर मगर वे तो भेड की मोटी दुम के लहसुनवाले खीनकाल खाते ह। मेरा यह नन्हा-सा वारिस भला उन्हे कसे खायेगा "

गरीब आदमी मुडा और चल दिया। "बेटा तो यो भी मर जायेगा," खान ने सोचा और तश्तरी मे खीनकाल लाने का हुक्म दिया।

खान की बीबी अपने हाथो से उन्हे तयार करने लगी। उसने उसी तरह खीनकाल तयार किये जसे पहाडों मे बितायी गयी रात के पहले, जो उसके जीवन की सबसे प्यारी रात थी, नौजवान चरवाहे के लिये तयार किये थे। उसने बेटे के सामने वसे ही लकडी की तश्तरी रखी जसे तब नौजवान चरवाहे के सामने रखी थी।

खीनकाल बडे-बडे पत्थरो जसे बडे और गोल-गोल थे। भेडों की उबली हुई मोटी दुमों से चर्बी चू रही थी। नजदीक ही गागर मे पहाडी चश्मे का पानी रख दिया गया।

जसे ही लहसुन और उबली चर्बी की गन्ध वारिस की नाक मे पहुची, उसने आखें खोल दीं, उठकर बठ गया और अचानक दोनों हाथो से सबसे बडा खीनकाल उठा लिया। इसी क्षण से पिता की ताकत बेटे की रगों में दौडने लगी। वह भूखे बबर की तरह खीनकालो को हडपने लगा। वह

दिनो के बजाय घण्टों मे बढ़ने लगा और जल्द ही गठा हुआ ख़ूबसूरत जवान बन गया। उसकी बीमारी का तो नाम निशान ही बाक़ी न रहा।

शायद ऐसी घटना कभी न घटी हो, मगर म एक बात जानता हू कि साहित्य जब अपने बाप-दादो की ख़ुराक छोडकर पराये, बढ़िया विदेशी भोजनो के फेर मे पड जाता है, जब वह अपनी जनता की परम्पराओं और रीति रिवाजो, भाषा और मिजाज से नाता तोड लेता है, उसके साथ विश्वासघात करता है, तो यह बीमार हो जाता है, उसका दम निकलने लगता है और कोई भी दवाई उसे बचा नहीं पाती।

मेरे ख्याल मे बस, इन शब्दों के साथ ही म अपनी इस किताब को खत्म करूगा। गर्मी के एक गम दिन मने इसे शुरू किया था और अब ठिठुरी हुई पतझर है। इसे शुरू किया था एक पहाडी गांव मे और खत्म कर रहा हू एक बडे, भीड भडक्केवाले नगर मे। पहली पक्ति तडके ही लिखी थी, मगर अब आधी रात होनेवाली है और शहर मे भी सब बत्तिया बुझती जा रही ह।

म लम्बे सफर से लौटा हू। गाव के छोर पर म घोड़े से नीचे उतर गया हू। उसकी लगाम थामकर म उसे लम्बी और टेढ़ी मेढ़ी गली मे से ले गया हू। अब तो यही ठीक होगा कि घोडे का जीन उतारा जाये, उसकी गदन थपथपायी जाये और उसे चरने के लिये खुले मदान मे छोड दिया जाये।

मेरे ख्याल मे म ख़ुद तो आग के पास बठकर सिगरेट जलाऊगा और उसके कश लगाऊगा। कहते ह कि ख़ुद अल्लाह भी अपनी कोई नसीहत भरी कहानी सुनाने के बाद तम्बाकूनोशी करता है। वह सिगरेट जलाता है, कश खींचता है और सोच मे डूब जाता है।

आइये हम भी सोचे। हर मंजिल ख़ुशी बनकर नहीं आती। हर किताब कामयाब नहीं रहती। नयी सुबह होने पर नयी किताब शुरू करूगा, नये सफर पर निकलूगा।

फिलहाल तो म सफर करता-करता थक गया हू। अपना बडा, नमदे का लबादा ओढ़कर म सोने जा रहा हू। शुभरात्रि, भले लोगो! सलाम दुआ से ही मने इसे शुरू किया था और सलाम-दुआ के साथ ही खत्म करता हू। वासलाम, वाक्लाम, अमीन!

## पाठकों से

रादुगा प्रकाशन इस पुस्तक की विषय-वस्तु, अनुवाद और डिजाइन के बारे म आपके विचार जानकर आपका अनुगृहीत होगा। आपके अन्य सुझाव प्राप्त करके भी हमें बडी प्रसन्नता होगी। कृपया हमे इस पते पर लिखिये

रादुगा प्रकाशन,
१७ जूबाव्स्की बुलवार
मास्को, सोवियत सघ।